# चित्रांगदा

## [ अनङ्गाश्रम ]

चित्राङ्गदा, मदन और वसन्त

चित्राङ्गदा—आप हैं पञ्चबाण ?

मदन—हाँ, मैं वही मनोज हूँ। सकल नर-नारियों के हृदय को वेदना-बन्धन से—सुख-दुःख के बन्धन से बाँधता हूँ।

चित्राङ्गदा—क्या है वह वेदना और क्या है वह बंधन सो यह दासी जानती है। प्रभो ! प्रणाम करती हूँ मैं आपके चरणों में [ वसंत की ओर देखकर ] आप कौन हैं देव ?

वसन्त—मैं ऋतुराज हूँ। जरा और मृत्यु ये दोनों दैत्य, क्षण-क्षण में विश्व का हाड़-पिंजर बाहर निकाल लेना चाहते हैं। वे विश्व को चूसकर कङ्काल कर डालना चाहते हैं। मैं उन दैत्यों का पीछा करता हुआ फिरता हूँ। पद-पद पर उनपर आक्रमण करता हूँ। रात-दिन यह संग्राम चल रहा है। मैं सब विश्व का अनन्त-यौवन हूँ।

चित्राङ्गदा—आपको प्रणाम करती हूँ भगवन् ! देव-दर्शन से यह दासी कृतार्थ हुई।

मदन—कल्याणी, किसलिए तेरा यह कठोर व्रत है ? क्यों तू तपस्या के ताप से इस मनोरम यौवन-कुसुम को मलीन कर रही है। अनङ्ग-पूजा की तो ऐसी विधि नहीं होती। भद्रे ! यह बतला कि तू कौन है और क्या चाहती है।

चित्राङ्गदा—यदि आप कृपा करते हैं, तो पहले मेरी राम-कहानी सुनिए। फिर मैं यह बतला दूँगी कि मैं क्या चाहती हूँ, क्या प्रार्थना करती हूँ।

मदन—अच्छी बात, मैं राम-कहानी सुनने को समुत्सुक हूँ। कह।

चित्राङ्गदा—मेरा नाम चित्राङ्गदा है। मैं मणिपुर की राजकुमारी हूँ। उमापति महादेव का यह वरदान था कि मेरे पितृ-वंश में कभी कन्या न उत्पन्न होगी। मेरे पूर्वजों के तप से संतुष्ट होकर शंकर ने यह वर दिया था। परंतु मैंने उसी महावर को व्यर्थ कर डाला। अमोघ देव-वाक्य मेरी माता के गर्भ में प्रवेश करके शैवतेज के प्रभाव से भी मुझे पुरुष न कर सका, मैं ऐसी कठोर नारी हूँ।

मदन—हाँ, यह तो सुना है। इसीलिए तेरे पिता ने मुझे पुत्र के समान पालन किया है। धनुर्विद्या और राजनीति में पारङ्गत किया है।

चित्राङ्गदा—इसीसे मैं पुरुष-वेश में रहती हूँ, युवराज की भांति राज-काज करती हूँ, मनमानी सैर करती फिरती हूँ, लज्जा और भय किसे कहते हैं सो नहीं जानती, अन्तःपुर का रहना नहीं जानती, हाव-भाव नहीं जानती, विलास-चातुरी नहीं जानती, हाँ, धनुर्विद्या सीखी हूँ, परन्तु देव, नहीं जानती हूँ कि नयन के अपाङ्ग से आपका पुष्पधनुप कैसे चलाना चाहिए।

वसन्त—सुलोचने, इस विद्या को कोई स्त्री सीखा नहीं करती, आँखें अपना काम कर लेती हैं, जिसके जी में लगती है वही समझ जाता है।

चित्राङ्गदा—एक रोज मैं मृगया के मृग को खोजने के लिए पूर्णानदी के तीर पर सघन वन में अकेली गई थी। घोड़े को मैंने

वृक्ष के मूल से बाँध दिया। मृग के पद चिन्हों का अनुसरण करती-करती मैं दुर्गम वन के बाके-टेढ़े मार्ग पर जा पहुँची। झिल्लियों की झनकार हो रही थी। अंधेरा सब ओर छाया हुआ था। लतागुल्मों से अरण्य, गहनगंभीर हो रहा था। मैं इस महारण्य मे आगे बढ़ी तो एक संकड़े मार्ग पर फटे कपड़े पहने हुए मलिन पुरुप पड़ा हुआ देख पड़ा। मैंने अवज्ञा भरे स्वर में उससे कहा कि 'हट, रास्ता छोड़'। परन्तु वह न खिसका। खिसकना-हटना तो दूर रहा, उसने आँख उठाकर देखा तक नहीं। मुझे रोष चढ़ आया। मैंने बड़ी ही उद्धता से तीर की नोक से उसकी ताड़ना की। वह सरल दीर्घकाय नर तत्काल बडे ही वेग से उठकर मेरे सामने खड़ा हो गया, मानो कजलाता हुआ अग्नि घृत की आहुति पाकर देखते-न-देखते ही प्रचंड वेग से ज्वाला के रूप में उठ खड़ा हो। थोड़ी देर भी वह मेरी ओर न देख पाया था कि उसका रोप न जाने किधर काफूर हो गया और उसके अधरों पर मन्द-मन्द स्मित की रेखाएँ नाचने लग गईं। जान पड़ता है मेरी बाल-मूर्ति देखकर उसकी यह दशा हो गई होगी। मैंने पुरुपों की विद्या सीखी है, पुरुषों का ही वेश धारण किया है और पुरुषो का ही साथ दिया है। इतने दिनो मे कभी मुझे यह विचार नहीं उठा कि मैं स्त्री हूँ। परन्तु जब से उस मुख को देखा है और अपने हृदय में अटल रूपसे अंकित हुई उस मूर्ति के दर्शन किए हैं तभी से मैंने अपने मन मे जाना है कि मै स्त्री हूँ और उसी समय, पहले-पहिल अपने सामने पुरुष को देखा है।

मदन—सुलक्षणे! यह मेरी ही शिक्षा है। एक दिन जीवनी की किसी परम पावन छिन मे मै ही स्त्री मे स्त्रीपन की और पुरुष से पुरुषपन की भावना को चेतन कर देता हूँ। अच्छा फिर क्या हुआ?

चित्राङ्गदा—डरते-डरते अचरज भरे स्वर से मैंने पूछा कि 'आप कौन हैं ?' उत्तर में सुनाई दिया कि 'मै कुरुवंशी पार्थ हूँ।'

मैं चित्र की भांति खड़ी-की-खड़ी रह गई। प्रणाम करना भी भूल गई। यही पार्थ हैं ? ये ही मेरे जीवन भर का विस्मय हैं ? हाँ, सुना था कि सत्य-प्रतिज्ञा पालने के लिए अर्जुन बारह वर्ष का ब्रह्मचर्य धारण कर वन वन में घूमता फिरता है। यही है वह पार्थवीर ! बचपन की दुराशा के वशीभूत होकर मैं कितने दिनों से सोच रही थी कि मै अपने भुजबल से पार्थ की कीर्ति को निष्प्रभ कर दूँगी। मेरा वार खाली न जायगा। पुरुष के इस बनावटी वेश में उससे संग्राम की याचना कर अपनी वीरता का परिचय दूँगी। अरे ना समझ; कहाँ गई वह तेरी स्पर्धा ! जिस भूमि पर वे खड़े हैं, उस भूमि का यदि मैं तृणसमूह होती, सारी शूर-वीरता को धूल में मिलाकर उनके चरणतल में दुर्लभ मृत्यु को पाती—

याद नहीं पड़ता कि मैं किन-किन विचारों में डूब गई। आँख उठाकर देखा तो वीर तो वन के भीतर चल दिया। मैं चौंक पड़ी। उसी समय सुधबुध आई। अपने को सौ-सौ धिक्कार देने लगी। छिः ! छिः !! मूर्खे, तूने बातचीत भी न की, हाल भी न पूछा, क्षमा भी न मांगी—जंगली की भांति खड़ी रही—और तो अवहेलना कर चला गया। उसी समय यदि मैं मर जाती तो इस कष्ट से बच जाती—

दूसरे दिन प्रातःकाल ही मैंने पुरुष-वेश को अलग कर दिया। लाल साड़ी पहन ली और कङ्कण-किङ्किणी एवं काञ्ची धारण कर ली। इस वेशभूषा का अभ्यास न होने से मारे लज्जा के मेरा अंग-अंग संकोच में भर गया। मैं एकान्त में ही रही।

छिपकर मैं उसी वन में पहुँची। वहाँ जंगल के शिवालय में मैंने उन्हे देखा।'

मदन—कहे जा! कहे जा!! मेरे सामने संकोच न कर। मैं मनोज हूँ, मन के सारे रहस्यों को जानता हूँ।

चित्राङ्गदा—अच्छी तरह याद नहीं है कि मैंने क्या कहा और क्या उत्तर सुना। अधिक न पूछिए भगवन्! मैं स्त्री हूँ, तथापि पुरुषों के समान ऐसी प्राणवाली हूँ कि लज्जा वज्ररूप होकर मेरे सिर पर टूट पड़ी तो भी वह टुकड़े-टुकड़े न कर सकी। मुझे स्मरण नहीं आता कि दुःस्वप्न से विह्वल हुई सी मैं कैसे घर लौट आई। तपाए हुए शूल के समान उसकी अन्तिम बात मेरे कानों में चुभने लगी कि "वराङ्गने, मैंने ब्रह्मचर्य का व्रत धारण कर रक्खा है। मैं पति होने के योग्य नहीं हूँ।"

पुरुष का ब्रह्मचर्य क्या! धिक्कार है मुझे यदि मैं उसे नष्ट न कर सकूं। मकरध्वज! आप जानते हो कि कितने-कितने ऋषि-मुनियों ने अपनी चिरकाल की तपस्या से कमाए हुए फल को नारी के चरणतल में विसर्जित किया है। क्षत्रिय का ब्रह्मचर्य!

घर पहुँचकर मैंने धनुष-बाण तोड़ फेंका। यह पिणाछ से कठोर हुआ करतल जो इतने समय तक मेरे अभिमान का कारण था, मुझसे तिरस्कृत हुआ। इतने दिनों के बाद मेरी समझ में आया कि यदि स्त्री होकर भी मैं पुरुष के चित्त को न जीत सकी, तो सारी विद्या वृथा है। अबलाओं के मृणाल-कोमल दो बाहु इन बाहुओं से सौगुने बलवाले हैं। धन्य हैं वे परावलम्बिनी मूर्ख तन्वङ्गियाँ—साधारण नारियां—जिनके अपाङ्गपात से वीर्यबल और तपस्या के फल पराभव पाते हैं? हे अनङ्गदेव, आपने पलभर में मेरा सारा गर्व चूर कर डाला, मेरी सारी विद्या और बल अपने पैरों में झुका

लिया। अब मुझे अपनी विद्या सिखलाइए, मुझे अबला का बल दीजिए, निरस्त्रों के अस्त्र-शस्त्र से सुसज्जित कीजिए।

मदन—मैं तेरी सहायता करूंगा। अयि शुभे, विश्वविजयी अर्जुन को जीत कर मैं तेरे सामने क़ैद कर लाऊंगा। मह सम्राज्ञी होकर अपनी इच्छा के अनुकूल तू उसे दण्ड या पुरस्का देना। विद्रोही पर शासन करना।

चित्राङ्गदा—समय होता तो मैं अकेली ही उनके हृदय पर अधिकार जमा लेती और देव की सहायता न चाहती। उनका साथी बनकर साथ रहती, रणक्षेत्र में सारथी बनती और मृगया के समय अनुचर हो पीछे-पीछे फिरती रहती। छावनी में रात भर तम्बू के बाहर खड़ी-खड़ी पहरा देती, सेवक की तरह सेवा करती और क्षत्रिय के आर्तत्राणव्रत में मैं उनकी सहायता करती—एक-न-एक दिन आश्चर्य चकित होकर वे भी देख लेते और मन-ही-मन अवश्य समझ जाते कि 'यह बालक पूर्व-जन्म का कोई चिरदास है और इस जन्म में पूर्वोपार्जित पुण्य-कर्म की भांति मेरे साथ ही जन्मा है।' धीरे-धीरे मैं उनके हृदयद्वार को खोलती और उसमें सदा के लिये स्थान कर लेती। मैं यह जानती हूँ कि मेरा प्रेम रोने-धोने का प्रेम नहीं है, जो आजन्म विधवा, अपनी चिर मर्म-व्यवस्था को रात के समय, चुप-चाप धीरज के साथ, अपने नयनजल से पोषण करती है और दिवस के प्रकाश में मलिनतर हँसी में उसे ढाँक देती है, मैं उसके समान रमणी नहीं हूँ। मेरी कामना कभी निष्फल न होगी। एक बार भी यदि मैं अपने को दिखला सकूं तो अवश्य मैं उन्हें अपने हाथ में कर सकती हूँ। हाय विधाता उस दिन मैं कैसी दिखलाई दी थी! शरम से सिमटकर थरथराती हुई एक शंकित नारी! सुध-बुध भूलकर प्रलाप करती हुई एक अबला! परन्तु

वास्तव में क्या मैं वैसी हूँ? हजारों स्त्रियाँ हाट-बाट और घरों में केवल रोते रहने की अधिकारिणियाँ हैं, क्या उनकी अपेक्षा मैं कुछ विशेषता वाली नहीं हूँ! परन्तु अपनी पहचान करा देना सहज बात नहीं है। इसके लिये बहुत धैर्य चाहिये; बहुत समय चाहिए। यह काम चिरजीवन का काम है—जन्म-जन्मान्तर का व्रत है। इसी लिये मैं आपके द्वार पर आई हूँ, कठोर तप कर रही हूँ। हे भुवनविजयी देव, हे परम सुन्दर ऋतुराज, बिना अपराध विधाता के दिए हुए अभिशाप को केवल एक दिन के लिये मिटा दो, इस नारी के कुरूप को हटा दो, मुझे परम सौन्दर्य की छटा दो। मुझे एक दिन के लिये परम सुन्दरी बना दो। फिर तो मैं सदा के लिये सब कुछ संभाल लूंगी—जब पहले मैंने उन्हे देखा था, तब मेरे हृदय में अनन्त वसन्त अपूर्व शोभा से खिल उठा था—सम्पूर्ण सौंदर्य से प्रेम प्रकट हुआ था। मुझे इस बात की बड़ी भारी लालसा उत्पन्न हुई थी कि यदि यही वसन्त देखते-देखते ही यौवन-समीर से पुलकावली उत्पन्न करता हुआ लक्ष्मी के चरणशायी पद्म की भांति मेरे सारे शरीर पर खिल उठे—यदि यही प्रेम अपने सम्पूर्ण सौंदर्य को मेरे अंग-अंग पर प्रकट कर दे, तो बड़ा ही आनन्द हो। हे बसन्त, हे वसन्त सखा! मेरी उस वासना को पूर्ण करो, केवल एक दिन के लिये पूर्ण करो।

मदन—तथास्तु।

वसन्त—तथास्तु। केवल एक दिन के लिये ही नहीं, सारे वर्ष भर वसन्त की पुष्पशोभा खिलखिला कर तेरे अंग-प्रत्यंग पर छाई रहेगी—तेरा रूप तेरे आन्तरिक प्रेम के समान ही सौंदर्य-मय बना रहेगा।

---

## मणिपुर के अरण्य का शिवालय

[ अर्जुन ]

अर्जुन—हैं! मैंने क्या देखा? यह सत्य है या माया? निबिड़ निर्जन वन में निर्मल सरोवर—कैसा शान्त एकान्त स्थान है, जान पड़ता है कि मध्यान्ह के सुनसान समय में यहाँ पर वनलक्ष्मी स्नान करती होगी—गम्भीर पूर्णिमा की रात में प्रसुप्त सरोवर के हरे भरे स्निग्ध तट पर अञ्चल हटा और निश्शंक होकर सुखपूर्वक विश्राम करती हुई सोती होगी।

वहीं वृक्षों की आड़ मे मैं सायंकाल के समय अपने बचपन से प्रारम्भ कर जीवन भर की गत घटनाओ को सोच रहा था। संसार की उलट-पलट, इस मरणशील मानव के सुखदुःख, मूर्खता भरे खेल-कूद, पूरी न होती हुई आशाएँ जीवन का असन्तोष, अनन्त दारिद्र्य, इत्यादि न जाने किन-किन बातों के ध्यान में पड़ा था। इतने मे ही वृक्षराजि के अंधेरे से धीरे-धीरे बाहर निकल कर न मालूम कौन सरोवर की सीढ़ियों के सफेद शिला-तट पर आ खड़ी हुई। क्या अपूर्व रूप था! उसके कोमल चरणतल के नीचे धरातल कैसा निश्चल हो गया था—पृथ्वी का अन्तःकरण मारे आनन्द के कैसा उछलने लगा था। जैसे उषा के सुनहले बादल पूर्व-पर्वत की सफेद चोटियों के निष्कलंक नग्न-सौन्दर्य को विकसित कर विस्मय को प्राप्त हो जाते हैं, वैसे ही वसन-समूह उसके अङ्ग के लावण्य में बड़े सुख से विलीन होना चाहता था। सरोवर के तीर से झुक कर उसने बड़े कौतुक के साथ अपने मुख की छाया देखी और चौंक उठी। छिनभर के बाद मन्द-मन्द मुसकराई। बाएँ हाथ को हिलाया और बड़ी बेपरवाही से केशपाश को छुड़ा कर दिया। छूटे हुए केश विह्वल

होकर चरणों के पास आ गिरे। अञ्चल को खिसका कर स्निग्ध स्पर्श और करुणा-भीने अपने अनिन्दित बाहुओं को देखने लगी। सिर झुका कर खिले हुए देहतट में यौवन के सुन्दर विकास को निरखने लगी, अपने गौर शरीर पर लाज भरी लाली की झलमल करती हुई प्रभा को निहारने लगी, और सरोवर में अपने दोनों पाँवों को लटका कर अपने चरणों की छवि का अवलोकन करने लगी—आश्चर्य की सीमा न रही, मानों अपने आपको उसने पहलेपहल ही न देखा हो! जैसे श्वेतकमल जीवन भर मुँदा रहकर किसी प्रभात में खिल उठे और वह ग्रीवा को झुका कर नील सरोवर के जल में पहले-पहल अपनी शोभा को देखकर आश्चर्यचकित हो जाय, वैसे ही यह आश्चर्यचकित होकर अपने आपको देखती रही। थोड़ी देर में ही न जाने किस दुःख से उसकी हँसी मुख की गम्भीरता में पलट गई। दोनों आँखें म्लान हो गईं। केशपाश को उसने बाँध दिया। अञ्चल से देह को ढंक लिया। फिर औंधी साँस लेकर धीरे-धीरे चली गई-मानों सुनहली साँझ, म्लान मुख करके धीरे-धीरे अंधेरी रात की ओर चली जाती हो।

मैंने अपने मन में सोचा कि रत्नगर्भा वसुन्धरा ने अपने सारे ऐश्वर्य को दिखला दिया। क्षणभर में कामना की सम्पूर्णता दिखलाई दे गई। सोचने लगी कि इस सम्पूर्ण सौन्दर्य के सामने कितने युद्ध, कितनी हिंसा, कितने आडम्बर, पुरुष के पौरुषगौरव, वीरत्व की नित्यकीर्ति तृषा, इत्यादि शान्त होकर भूमि पर लोटने लगते हैं, मानो सिंहवाहिनी भगवती शक्ति के भुवनवांछित अरुण चरणतल में वनराजसिंह लोट रहा हो। यदि एक बार उसे और—दरवाजे को किसने खटखटाया?

( दरवाजा खोल कर )

यह क्या! वही मूर्ति आ गई! हे हृदय शान्त हो! (चित्राङ्गदा से) सुमुखि! डर न जाना, कोई डर नहीं है। मै दुर्बल और भयभीतों का भय हरनेवाला क्षत्रियकुल में पैदा हुआ पुरुष हूँ।

चित्राङ्गदा—आर्य, आप मेरे अतिथि हैं! यह मेरा आश्रम है। मै नहीं जानती हूँ कि अभ्यर्थना कैसे करूं और किस तरह सत्कार कर आपको सन्तुष्ट करूं।

अर्जुन—हे सुन्दरि! तेरे दर्शन से अतिथि-सत्कार हो गया है। तेरे मधुरालाप का सुनना मेरा परम सौभाग्य है। हाँ, मेरे मन मे एक बड़ा ही अचम्भा हो रहा है। यदि अपराध न समझा जाय तो मै एक बात पूछना चाहता हूँ।

चित्राङ्गदा—निर्भय होकर आनन्द से पूछिए।

अर्जुन—शुचिस्मिते! किस महा कठोर व्रत की साधना के लिये हतभाग्य मर्त्यलोक को वंचित कर इस निर्जन देवालय में ऐसी अनुपम रूपराशि को विसर्जित कर रही है।

चित्राङ्गदा—एक गुप्त कामना को साधने के लिये एक चित्त होकर मैं शिवपूजा कर रही हूँ।

अर्जुन—जगत भर की कामना का धन किसकी कामना कर रहा है। सुदर्शने! पूर्वाचल से अस्ताचल पर्यन्त मैंने पर्यटन किया है। सातों द्वीप और नवों खण्डों में, जहाँ कहीं जो कुछ सुन्दर, दुर्लभ, अचिन्त्य और महत्वपूर्ण है सब मैंने अपनी आँखों से देखा है। कह तेरी क्या इच्छा है—तू किसे चाहती है? यदि तू मुझसे कहेगी तो मैं उसका पता दूँगा।

चित्राङ्गदा—मैं जिसे चाहती हूँ वह तीनों लोक में सुप्रसिद्ध है।

अर्जुन—ऐसा पुरुष कौन है? किसका कीर्ति-कलाप तेरे देवदुर्लभ मनोराज्य के हृदयासन पर बैठा है। जरा उसका नाम तो बतला कि मैं भी उस नाम को सुनकर कृतार्थ होऊं।

चित्राङ्गदा—उनका जन्म सर्वोत्तम नृपकुल में हुआ है और वे स्वयं सर्वश्रेष्ठ वीर हैं।

अर्जुन—मिथ्या कीर्ति एक मुख से दूसरे मुख में और दूसरे से तीसरे में, यों फैलती फैलती संसार में फैल जाया करती है। क्षण-स्थाई तुषार सूर्योदय के न होने तक उषा को ढंक देता है। हे सरले, इस दुर्लभ सौन्दर्य-सम्पत्ति से मिथ्या की उपासना न करना। कह! सुनूं तो सही कि पृथ्वी के सर्वोत्तम नरपतिकुल का वह सर्वश्रेष्ट वीर कौन है?

चित्रांगदा—पराई कीर्ति को सहन न कर सकनेवाले आप कौन संन्यासी हैं! कौन नहीं जानता है कि इस भुवन में कुरुवंश सारे राजवंशो का शिरोमणि है?

अर्जुन—कुरुवंश!

चित्राङ्गदा—हां, उसी वंश में अखण्ड यशोराशि वाला वीरेन्द्र केसरी कौन है? सुना है उसका नाम?

अर्जुन—अच्छा, बतला तेरे ही मुख से सुनना चाहता हूँ!

चित्राङ्गदा—भुवन-विजेता गाण्डीव धनुर्धर अर्जुन! सारे जगत में-से इस अक्षय नाम को लूट बड़े यत्न के साथ इस कुमारी हृदय मे छिपा रक्खा है। ब्रह्मचारी, आपको यह अधीरता क्यो? तब क्या यह बात मिथ्या है? क्या अर्जुन नाम मिथ्या है? कहिए, अभी कहिए, यदि मिथ्या हो तो इसी समय हृदय को फाड़ कर उस नाम को बाहर निकाल फेंकूं एक मुख से दूसरे मुख मे और दूसरे से तीसरे में यों भले ही वह हवा मे उड़ता-उड़ता संसार मे फैला करे, उसके लिये नारी के अन्तःस्थल में जगह नही है।

अर्जुन—वराङ्गने! वही अर्जुन, वही पाण्डव, वही गाण्डीव धनुर्धर, वही भाग्यवान् तेरे चरणों में शरण आया है। उसकी

नामवरी, उसकी प्रसिद्धि, उसकी वीरता, सच हो या मिथ्या, परन्तु जिस देवदुर्लभ लोक में उसे स्थान दिया है वहां से उसे अलग न कर—पुण्य क्षीण हो जाने पर स्वर्ग के गिरते हुए हत-भाग्य तारक के समान उसे हृदयासन से न गिरा।

चित्रांगदा—आप ही हैं पार्थ !

अर्जुन—हाँ देवि, तेरे हृदयद्वार का प्रेमार्त अतिथि पार्थ मैं ही हूँ।

चित्रांगदा—मैंने सुन रखा है कि अर्जुन बारह वर्ष के लिये ब्रह्मचर्य धारण किए हुए हैं। क्या वही वीर-व्रत को भंग कर कामिनी की कामना कर रहा है। हे संन्यासी, आप पार्थ हैं ?

अर्जुन—जैसे चन्द्रमा आसमान पर चढ़कर क्षण भर में रात की योगनिद्रा-तमोराशि को भंग कर देता है, वैसे ही तूने मेरे व्रत का भंग कर दिया है।

चित्रांगदा—धिक्क पार्थ धिक्क ! मैं कौन हूँ, मुझमें क्या है, आपको क्या देख पड़ता है, मुझे आप क्या समझते हैं, किसके लिये आप अपने को भुलाए देते हैं ? किसके लिये क्षणभर में सत्य-भंग कर अर्जुन को अनर्जुन किए देते हैं ? क्या मेरे लिये ? नहीं, इन नील-कमल के ऐसे नयनों के लिये। दोनों हाथों से सत्य-बन्धन को तोड़कर सव्यसाची नवनीत से भी मुलायम इन दोनों बाहुपाश में अपने आपको आपने बाँध दिया है। कहां गई प्रेम की मर्यादा ? कहा गया नारी का सम्मान ? हाय, इस तुच्छ देह ने मेरा पराभव किया ! इस क्षण-स्थाई कपट-वेश ने अमर-अन्तःकरण पर विजय पाई ! अब मैं जान सकी हूँ, आपकी ख्याति मिथ्या है—शूर-वीरता झूंठी है।

अर्जुन—हाँ, अभी समझ सका हूँ कि मेरी ख्याति और शूर-वीरता मिथ्या है। आज मुझे सातों लोक स्वप्न के समान जान

पड़ते हैं। केवल तू ही नारी है। एक मात्र तू ही पूर्ण दिखलाई देती है। तू ही सब कुछ जान पड़ती है, विश्वभर का ऐश्वर्य तू ही समझ पड़ती है, सारी दरिद्रता का विनाश तू ही समझ में आती है, और एक मात्र तू ही परिश्रम का विश्राम-स्थान जान पड़ती है, कौन जाने तुझे देखकर एकाएक यह बात क्यो ध्यान में आये जाती है कि अन्धकार के महार्णव मे जब आनन्द किरण का प्रथम प्रभात हुआ था, तब सृष्टिकमल एक क्षण भर मे दिशा-दिशाओं में खिल उठा था।-बहुत दिन भले ही लग जांय, परन्तु और सब, धीरे-धीरे, थोड़ा-थोड़ा कर समझ में आ जाते हैं, किन्तु जब तेरी ओर देखता हूँ तभी तू सम्पूर्ण रूप से दिखलाई देती है, कुछ कमी नहीं जान पड़ती, तथापि मैं तेरा पार नहीं पाता। एक बार मृगयाक्लान्त होकर मैं दोपहर के समय प्यासा और सन्तप्त हुआ कैलास शिखर पर पुष्पों से सुशोभित हुए मानस-सरोवर के तीर पर गया। देखा तो जान पड़ा कि उस सुर-सरोवर मे निर्मल मोती के ऐसा स्वच्छ जल भरा हुआ है। स्पष्ट देख पड़ने पर भी कुछ पता नहीं है कि तल-देश कितना गहरा है। अनन्त गम्भीरता जान पड़ी। मध्यान्ह के सूर्य की किरणें स्वर्ण नलिनी के सुवर्ण मृणाल के साथ मिलकर अगाध और असीम जल में मिल, जल की हिलोर के साथ हिल रही हैं, मानों करोड़-करोड़ ज्वालामयी नागिनें लहरा रही हैं। जान पड़ा कि सहस्रकर भगवान सूर्य हजार उंगलियो से इशारा कर यह बतला रहे हैं कि जन्मश्रान्त और कर्मशान्त मनुष्यो के चिर विश्राम करने का अनन्त शीतल और सुन्दर स्थान यही है। वही निर्मल अतल-गम्भीरता मुझे तुझमे दिखलाई देती है। चारों ओर से देव इशारा कर मुझे समझा रहा है कि मेरे कीर्तिक्लिष्ट जीवन का निर्वाण तेरे अलौकिक सौंदर्य के आलोक में ही है।

चित्रागदा—नहीं, नहीं, पार्थ, मै ऐसी नहीं हूँ। यह देव का इन्द्रजाल है। जाओ जाओ लौट जाओ, वीर! मिथ्या की उपासना न करो! मिथ्या के चरणों में अपने शौर्य, वीर्य और महत्त्व को बलि न दो। जाओ लौट जाओ।

---

## तरुतल में चित्राङ्गदा

चित्रांगदा—हाय-हाय! क्या मैं उसे फेर सकती हूं! उस वीर हृदय की थर थर कांपती हुई व्याकुलता—तृष्णार्त, कंपती हुई चिनगारियाँ उड़ानेवाली होमाग्नि की शिखा ही हो, मानों; वह नयनों की दृष्टि मानों अन्तर का बाहुपाश होकर मुझे बांध लेती हो, वह सन्तप्त हृदय सारे शरीर को तोड़-मरोड़ कर बाहर निकले आ रहा हो, वह आक्रनन्दन ध्वनि कानों में भर गई हो, क्या मै इस तृष्णा को लौटा दे सकती हूं।

( वसन्त और मदन का प्रवेश )

हे अनंगदेव, यह मुझे किस रूपहुताश ने घेर ली, जले जाती हूं और जलाए देती हूं।

मदन—कह तन्वि, कल के हाल कह। सुनने की बड़ी भारी इच्छा है कि मेरे छोडे हुए पुष्पबाण ने कैसा काम सिद्ध किया।

चित्रागदा—कल सायङ्काल को सरोवर के तृणपुञ्ज पर वासन्तिक फूलों को फैला कर मैंने फूलों की सेज बिछाई थी। हारी-थाकी मैं बाएँ हाथ पर अपने अवसन्न शिर को रखकर वहीं लेट गई। मन-ही-मन दिन की घटना को स्मरण करने लगी। अर्जुन के मुख से जो स्तुति सुनी थी और उनको जो अनुचित वचन मैंने कहे थे, उसकी याद आ रही थी। सारे दिन में जो

अमृत इक्ट्ठा किया था, उसमें-से एक-एक बूंद करके सोते-सोते अकेली पान कर रही थी। पूर्व जन्म की बात की तरह अपना सारा इतिहास भूल गई थी। मानों मैं राजकुमारी नहीं हूँ। माता-पिता रहित एक प्रभात में खिल उठने वाला जंगली फूल ही हूँ। केवल एक प्रभात जिसकी परम आयु है। इसी समय में भ्रमर का गुञ्जार सुन लेना होगा, वन का आनन्दमर्मर शब्द सुन लेना होगा, फिर नीलाकाश से दृष्टि को हटा और गर्दन को झुकाकर हवा के झोंको से चुपचाप—बिना उफ किए स्थिर पड़ना होगा। बस आदि अन्त हीन यही मेरी उड़ जानेवाली कुसुम-कहानो है।

वसन्त—एक प्रभात मे तो सुन्दरी! अनन्त जीवन प्रकट होते हैं।

मदन—जैसे संगीत की थोड़ी-सी तान में अनन्त कहानी गुञ्जार कर उठती है। अच्छा आगे कह।

चित्रागंदा—मै इस तरह सोच रही थी कि अंग-अंग में दक्षिण पवन ने नींद के हिलोरे डालना शुरू किया। सप्तपर्ण शाखा पर लिखी हुई मालती लता ने मेरे गोरे-गोरे अंग पर दूर से ही पुष्पो की वर्षा कर जहाँ-तहाँ चुम्बन लेना शुरू किया। पुष्पो ने मेरे केश-कलाप, चरणतल और स्तनतल पर अपनी चिरविश्राम की सेजें बिछा ली।

इस तरह सुध-बुध-हीन दशा में कुछ समय व्यतीत हो गया। इसी समय भरी निद्रा में न जाने किस समय अनुभव होने लगा कि किसी की मुग्ध दृष्टि दस उंगुलियों की भाति मेरे निद्रालस शरीर को रभसलालसा से छू रही है। मैं चौंक कर जग पड़ी।

देखा कि सन्यासी टकटकी लगाए हुए, मेरे पैरों की ओर प्रति मूर्ति के समान खड़ा हुआ है।—पूर्वाचल से चल कर द्वादशी का चाँद धीरे-धीरे आया और उसने मेरे प्रफुल्ल नवीन और

स्वच्छ नग्न सौन्दर्य पर अपनी सारी शीतल चाँदनी को छिटका दिया। तरुवृन्द पुष्पगन्ध से पूर्ण थे। झिल्लीरव से निद्रा तन्द्रा-मग्न थी। स्वच्छ सरोवर में चन्द्रकिरण की अकंपित कान्ति पड़ रही थी। पवन सो रहा था। माथे पर चाँदनी का प्रकाश छाया हुआ होने पर भी अपने पत्र-पल्लवों के भीतर के घनान्धकार का भार धारण कर अटवी स्तब्ध हो रही थी। वह दण्डधारी ब्रह्मचारी दीर्घकाय वनस्पति के समान चित्र लिखा सा होकर खड़ा हुआ था, मानो मेरी छाया का सहचर ही हो। पहले नींद के उड़ जाने पर मैंने चारों ओर ताका तो भास हुआ कि कहीं किसी प्रदीप के समय मेरा जीवन छूट गया है और निर्जन-धोड़े से प्रकाशवाली वैतरणी के तीर पर किसी एक अनुपम निद्रा-लोक में स्वप्नजन्म का लाभ हुआ है। मैं उठकर खड़ी हुई। ढीले वसन के समान, मिथ्या शरमसंकोच पदतल में खिसक पड़े। सुनाई दिया 'प्रिये प्रियतमे!' गंभीर आव्हान से जन्म-जन्म सरुडो—जन्म मेरे एक शरीर में जागृत हो उठे। मैंने कहा "लो, लो, जो कुछ है, सब लो, मेरे जीवनवल्लभ" और अपनी भुजवल्लरी को आगे फैला दिया।—चंद्रमा जंगल में छिप गया। अंधेरे से जमीन छा गई। असहनीय आनन्द में स्वर्ग-मर्त्य, देश-काल, सुख-दुख, जीवन-मरण सब, अचेत हो पड़े।······प्रभात की प्रथम किरण और विहंग के प्रथम संगीत के साथ, बाएँ हाथ पर जोर देकर धीरे-धीरे मैं शय्या पर उठ बैठी। देखा कि वीर-वर सुख की नींद सो रहे हैं। अधरोंपर प्रातःकाल की चंद्रकला के ऐसी शान्त स्मित की रेखायें लहरा रही हैं। मानो रजनी के आनंद का शीर्ण अवशेष सुहा रहा है। समुन्नत ललाट पर अरुण की आभा गिर रही है, मानों मर्त्यलोक में नवीन उदयाचल पर नवीन प्रताप का सूर्योदय होनेवाला है। निश्वास डाल मैं सेज को

छोड़कर उठी। मालती के लताजाल को बड़ी सावधानी से झुकाया और सोते हुए मुख पर पड़ती हुई किरणों की आड़ में परदा कर दिया।—देखा तो चारों ओर वही पुर्व से परचित प्राचीन पृथ्वी देख पड़ी। मुझे अपना भान हुआ। अपनी छाया से भयभीत होकर जैसे हरिणी दौड़ती है वैसे ही मैं नवीन प्रभात के बरसाये हुए शैफाली कुसुमों से छाई हुई बनस्थली पर होकर एकदम दौड़ी। निर्जन लतामण्डप के नीचे जा बैठी। दोनों हाथों से मुंह ढाँक कर रोना चाहा, परन्तु न रो सकी।

मदन—हाय, मानवनन्दिनी! स्वर्गीय सुख के दिन का अपने हाथो से रस निकाल कर पृथ्वी की एक रात को भगी। बड़े यत्न से तेरे अधर के पास वह रस की प्याली ला रक्खी। बन्दनवन की सौरभ से सुरभित हुई और राति से चुंबन पाई हुई शचि के मधुर प्रसाद-सुधा का तुझे पान कराया। फिर यह रोना कैसा।

चित्रांगदा—किसे पान कराया, देव! किसकी प्यास बुझाई। वे वे चुंबन, वे वे प्रेम-प्रसंग अब भी मेरे अंग अंग मे व्याप्त होकर वीणा के झंकार के समान प्रकंपन उत्पन्न कर रहे हैं। वे तो मेरे नही हैं! बहुत समय के साधन के प्रभाव से केवल घड़ीभर का प्रथम मिलन हुआ। किसने मुझे धोखा दिया? किसने मेरे संयोग में विच्छेद कर दिया। पूर्ण रीति से खिल चुके हुए पुष्प की भांति यह मेरा मायाकृत लावण्य उस चिर दुर्लभ प्रथम संयोग की सुख-स्मृति के साथ-ही-साथ खिर पड़ेगा। अन्तर की दरिद्र यह नारी देह की भी दरिद्र हो जायगी। मकरध्वज, आपने किसी महा राक्षसी की छाया के समान मेरी अंगसहचरी कर डाली। क्या अन्याय है? या क्या लूट खसोट है? चिर काल से तृष्णा से आतुर हुए लोलुप ओठों के पास आये हुए चुंबन रस का वही पान कर गई। वह प्रेमभरी निगाह कैसी है कि जहाँ पर

गिरती है, जिस अंगपर गिरती है वहीं वासना की रंगीन रेखाओं के निशान बना देती है। रातभर तप करनेवाले कुमारी के हृदय ध्यानपर वह दृष्टि सूरज की किरण की भांति गिरती है, परन्तु वह राक्षसी भुलावा देकर उस प्रेम भीनी दृष्टि को भी अपनाये लेती है।

मदन—कल की रात तेरी व्यर्थ ही गई? आशा की नाव किनारे पहुँचते पहुँचते पीछे लौट गई। क्या तरंग मात्र आघात से ही पीछे लौट गई।

चित्राङ्गदा—कल रात को मेरे चित्त में कोई चिन्ता न थी। स्वर्ग सुख इतना पास आ गया था कि मैं तन-मन की सुध भूल गई। इस बात का तो मुझे भान भी न रहा कि स्वर्ग सुख पा लिया है या नहीं। आज प्रातःकाल उठते हीं जान पड़ने लगा कि निराशा और धिक्कार के मारे फटकर हृदय के भीतर-ही-भीतर टुकड़े हुए जाते हैं। अब रात की एक एक बात याद आ रही है बिजली पड़ने के ऐसी वेदना पैदा करती हुई चेतना, क्या भीतर और क्या बाहर, सौत का रूप धारण कर रही है। मैं इसे भूल नहीं सकती हूँ। मेरी यह काया भी सौत सी हो गई इसी सौत को अपने हाथों से बड़े जतन के साथ सजा-सजाकर अपने मनोरथ के तीर्थ वासरशयन पर प्रति दिन भेजना पड़ेगा निरंतर साथ रहकर क्षण क्षण में होते हुए इसके आदर-सम्मान को अपनी आंखों से देखना पड़ेगा। ओफ! देह के सुहाग अन्तःकरण सिहानल में जलता रहेगा! ऐसा शाप मनुष्यलोक किसे मिला होगा? हे अनंग, अपने वर को लौटा लो।

मदन—यदि लौटा लूं—छलके आवरण दूर हो जाने से पाले से मारी हुई पत्र पुष्पहीन हेमन्त की लता की ऐसी जायगी, कल प्रातःकाल में ही पार्थ के सामने तू मारे लाज

कौन-सा मुंह लेकर जायगी ? आनन्द की पहली घूंट का स्वाद चखा और मुख से सुधापात्र को हटाकर उसको जमीन पर डाल कर टुकड़े-टुकड़े कर डालने से अर्जुन कैसा चौंकेगा, कैसा आघात पावेगी और कैसा क्रोध भरी दृष्टि से तेरी ओर देखेगा !

चित्राङ्गदा—ऐसा होना भी अच्छा है देव ? इस कपट-वेश-धारिणी की अपेक्षा मैं स्वाभाविक वेशवाली सौगुनी अच्छी हूँ। मैं अपने असली वेश में प्रकट होऊंगी।

यदि मैं उन्हे पसन्द न पड़ू, यदि वे मुझे छोड़कर चले जायँ, और यदि मैं हृदय फटकर मर भी जाऊं तो भी मैं मैं ही रहूँगी। इंद्र सखा ? ऐसा होना ही अच्छा है।

वसन्त—अच्छा मेरी बात सुन। सब पुष्पों के खिले बाद ही फल लगते हैं। यथा समय तेरे तापक्लिष्ट लावराय का पत्तियाँ स्वयं झड़ जायंगी। तब तू अपने आप आत्मगौरव में प्रगट हो जायगी। उस समय तुझे देखकर अर्जुन समझेगा कि मुझे नया सौभाग्य प्राप्त हुआ है। अभी तो जा लौट जा, वत्से यौवन का उत्सव मना।

---

## अर्जुन और चित्राङ्गदा

चित्राङ्गदा—क्या देख रहे हो वीर ?

अर्जुन—पुष्पवृन्त को लेकर कोमल उंगुलियां माला गूंथ रही हैं, मानों निपुणता और सुघराई दोनों बहनें अनन्त उल्लास में आकर उंगुलियों के अग्रभाग पर चपल नृत्य कर रही हैं सो देख रहा हूँ। देखता हूँ और सोचता हूँ।

चित्रांगदा—क्या सोचते हो ?

अर्जुन—प्रिये, मैं सोच रहा हूँ कि इन सुन्दर हाथों से पकड़ कर स्पर्श के रस से तू मेरे इस प्रवास के जंगली दिनों को सरस कर देगी, उनसे एक ऐसी ही मनोहर माला गुंथेगी और मैं उस आनन्द के हार को मस्तक पर धारण कर घर लौट जाऊंगा।

चित्रांगदा—इस प्रेम के भी क्या कोई घर है?

अर्जुन—घर नहीं है?

चित्रांगदा—नहीं। घर ले जाओगे? घर की तो बात ही न करो। घर तो चिरस्थायी वस्तु के लिये होता है। जो कुछ नित्य हो उसे घर ले जाना। जंगली फूल जब सूख जायगा तब उसे घर मे न जाने किस ठौर पत्थर पर फेंक दोगे। उसकी अपेक्षा तो यही अच्छा है कि सायङ्काल के समय मेरी कुसुमलीला समाप्त होने पर कानन के सौ-सौ सुखों की समाप्ति के साथ ही साथ मैं अरण्य के अन्तःपुर में समाप्त हो जाऊं, जहाँ पर रोज-रोज अंकुर नष्ट होते हैं, पत्तियाँ झड़ती हैं और क्षणिक जीवन क्षण-क्षण ये प्रकट होते और लय पाते हैं। इससे किसी के मन मे कोई खेद न रहेगा।

अर्जुन—बस यही है हमारा प्रेम?

चित्रांगदा—हाँ, यही है। इससे विशेष कुछ नहीं है। इसमें दुःख क्या है वीरवर? आलस्य के समय मे जो कुछ अच्छा मालूम हो, उसका उपभोग उतने ही समय में करके उसे छोड़ देना चाहिये। सुख को विदा करके मार्ग रोक दिये जायं तो क्षणभर में सुख दुःख में परिवर्तित हो जाता है। जो कुछ जितने समय के लिये है उसे उतने ही समय तक अङ्गीकार करो। कामना के उदयकाल मे जो कुछ प्राप्त हुआ हो उससे अधिक की आशा अवसान काल में न करो।

दिन बीत गया। मैं थक गई हूँ बीरवर! मुझे अपनी बाहु-ओंका सहारा दो। मिथ्या असन्तोष को दूर कर हमारे अधरों में सुखसम्मिलन की सन्धि होने दो। प्रणय में सदा की हार अमृतसनी होती है, आओ हम एक दूसरे को बहुपाश में जकड़ कर कैद कर लें।

अर्जुन—प्रियतमे, सुन। बन के पास के गांवों मे शङ्ख और झालर घण्टा बज उठे, जान पड़ता है कि आरती हो रही है।

---

## मदन और वसन्त

मदन—सखे, मैं पंचबाण हूँ। मेरे एक बाण में हंसी है, एक में रोना है, एक में आशा है, एक में भय है और एक में संयोग-वियोग, आशा-निराशा, सुख-दुःख और उल्लास-भय एक साथ जड़े हुए हैं।

वसन्त—मित्र अब तेरी-मेरी न निभेगी। मैं बहुत थक गया हूँ। मुझे जाने दे। और कितने समय तक मैं तेरी लगाई हुई आग को पंखे की हवा झल-झल कर दिनरात सुलगाता रहूँ। मारे नींद के मेरी आंखें बन्द होती जाती हैं। पंखा गिर पड़ता है और सुलगाई हुई आग कज्जलाये जाती है। मैं चौंक उठता हूँ और फिर फूकें मार मार कर आग को चेताता हूँ। मित्र, अनङ्ग, अब बस कर, अपने रणरंग को पूरा कर। मुझे विश्राम लेने दे

मदन—हाँ जानता हूँ तू तो सदा का चंचल है। सदा का तू बालक ही है। बिना किसी प्रकार के बन्धन के भूलोक और द्युलोक में खेल करता फिरता है। जिसे बड़े यत्न से बहुत समय

में सुंदर कर पाता है उसी को धूल में मिलाकर तुरंत चल देता है, पीछा फिर कर देखता भी नहीं। तेरी पांवों की हवा के थोड़े से वेग से ही आनन्द के चंचल दिन न जाने कहाँ के कहाँ हूहा करते हुए फौरन उड़ जाते हैं। अब बहुत दिन बाकी नहीं हैं। आनन्द ही आनन्द की बेखबरी में वर्षभर पूरा होता आया है। जल्दी न मचा।

---

## जङ्गल में अर्जुन

अर्जुन—आज प्रातःकाल ही नींद से जगा तो ऐसा अनमोल रत्न हाथ लगा कि मानो स्वप्न में कोई निधि मिली हो। इस रत्न को रखने के लिये जमींन की मिट्टी पर कहीं स्थान नहीं है, कोई मुकुट ऐसा नहीं जिसमे जड़कर यह रत्न रक्खा जा सके और न कोई ऐसा सूत ही है कि जिसमें इस रत्न को पिरो दूं। मैं ऐसा अधम पुरुष नहीं हूँ कि इस रत्न को यों ही फेंक जाऊं इसे पाकर बहुत समय से क्षत्रिय कर्त्तव्य-हीन हो रहे हैं, दिनरात के बन्धन मे पड़ गये हैं।

( चित्राङ्गदा का प्रवेश )

चित्रांगदा—क्या सोच रहे हो महाभाग ?

अर्जुन—शिकार की बात सोच रहा हूँ। वह देख गिरिपर खूब वर्षा हो रही है, बनपर घनघोर घटा छाई हुई है। नदी नाले उमड़े हुए हैं। कलकल नाद तटों की तर्जना करते हुए सीमा को पार कर रहे हैं। याद आ रहा है कि ऐसे बरसाती मौसिम में पांचों भाई मिलकर चित्रकारण्य में शिकार खेलने को जाया करते थे। धूप नाम को भी न होती थी। काली घटाओं की

अंधेरी छाई रहती थी। हम दिनभर ऐसे समय को बड़े उल्लास में विताया करते थे। मेघ की मन्द ध्वनि से हमारे हृदय नाच उठते थे। वृष्टि की झिरमिराहट और निर्झरों की झरमराहट के कारण मृगगण सावधानी से रक्खे हुए हमारे पदों की आहट को नहीं सुन पाते थे। चीते और बाघ पङ्किल मार्गपर अपने पंजों के निशान छोड़कर हमें अपने स्थान का पता दे जाते थे। शिकार हो चुकने पर हम पांचों भाई तैरने की शर्त कर वर्षा से भरी हुई नदी को तैरकर पार हो जाते थे। इस समय भी वैसा ही करने की मन मे ठानी है।

चित्राङ्गदा—हे शिकारी! जिस शिकार का खेलना शुरू किया है पहले उसे तो पूरी होने दो—तब क्या आपको यह विश्वास हो गया है कि यह सुवर्णमयी मायामृगी आपके हाथ में आ गई? नहीं, ऐसा कभी न समझो, ऐसी बात हो ही नहीं सकती। यह जंगली हरिणी स्वयं अपने को अपने हाथ में नहीं रख सकती। स्वप्न की भांति, न जाने कब यह किधर को किधर चौंक कर चौकड़ी भर जा सकती है। क्षण भर के खेल को सहन कर सकती है, चिरकाल के बन्धन को नहीं उठा सकती। देखो, आँख उठाकर इस मेघ और हवा की ओर देखो। घनश्याम बरस, बरस कर हजार हजार तीर हवा की पीठ पर फेंक रहा है, तो भी वह हवा हरिणी अक्षत है, अजेय है और छलांगें भरती हुई उड़ती ही चली जा रही है।—नाथ! इस बरसाती मौसिम मे आपकी और मेरी भी यही मृगया की क्रीड़ा है। प्राणपण से चञ्चला का शिकार कीजिए, कसर न रह जाय। जितने अस्त्रशस्त्र आपके पास हों, जितने शर आपके तूण मे हों, सबको एक साथ चलाइए। अन्धकार हो या प्रकाश हो, मूसलधार वर्षा हो या चमचमाहट करती हुई बिजली हो, कुछ

भी हो, मेघाच्छन्न जगत् में यह मायामृगी तो छूटकर स्वच्छन्दता से बे-रोकटोक दौड़ती ही रहेगी।

---

## मदन और चित्राङ्गदा

चित्राङ्गदा—हे मन्मथ, मेरे अंग अंग में तुमने न जाने क्या भर दिया, जो तीव्र मद्य के समान मेरे रक्त मे मिलकर मुझे मदोन्मत्त किए देता है। खुले बाल और उच्छ्वसित वेश से मैं मृगी की नाईं अपनी गति के गर्व से उन्मत्त होकर पृथ्वी पर चौकड़ियां लगा रही हूँ। मेरे धनुर्धर घनश्याम शिकारी को जंगल-जंगल और मार्ग-मार्ग पर भटका-भटका कर थका रही हूँ और उसे निराश करती हुई अपने निर्दयी विजय के सुख से कुतूहल की हँसी हँस रही हूँ। इस खेल के भंग हो जाने के भय से काँप रही हूँ। एक घड़ी भर भी स्थिर हो जाऊं तो रोने के मारे हृदय के टुकड़ेटुकड़े होकर गिर पड़ें।

मदन—रह रह! इस रङ्ग का भंग न कर। यह रंग तो मैंने जमाया है। बाण चलने दे, प्राणों को बिंधने दे। आज नवीन वर्षा के समय जंगल में मेरा शिकार है। दे, दे, उसे थका दे, पदानत होने दे। दृढ़ पाश में बांध, दया न खा, हंसते-हंसते अंग-अंग को जर्जर कर दे। शिकार में दया कैसी! अमृत मिले हुए जहर से बुझे हुए वचन-बाणों का हृदय पर वार कर।

---

## अर्जुन और चित्राङ्गदा

अर्जुन—प्यारी, क्या तेरे कोई मकान नहीं है? जिसमें तेरे

प्यारे परिजन वियोग के मारे कल्पान्त कर रहे हों ! जिस आनन्द भवन को नित्यस्नेह-सेवा से तूने सुधामय कर रक्खा था, वहाँ का दीपक बुझ गया हो ! कोई ऐसा मकान नहीं है जहाँ पर तेरीबचपन की स्मृतियाँ रोती हुई पहुँचें !

चित्राङ्गदा—यह सवाल क्यों ? क्या आनन्द लूट चुके ? आप जो कुछ देख रहे हैं मैं वही हूँ। इससे अधिक मेरा कोई परिचय नहीं है। प्रातःकाल के समय किंशुक के पत्र की नोंक पर जो हिमकी बूंद लटकती रहती है उसका भी क्या कोई नामधाम होता है। उससे भी परिचय का प्रश्न किया जा सकता है ? आप जिसे प्यार करते हो वह भी ऐसा ही एक नाम-धाम-हीन ओस का मोती है।

अर्जुन—क्या पृथ्वी पर उसके लिये कोई बन्धन नहीं है ? क्या वह स्वर्ग से ढलक पड़ी हुई एक बूंद मात्र है।

चित्राङ्गदा—हाँ, ऐसा ही है। जंगल के फूल को क्षणभर के लिये वह अपनी उज्ज्वलता समर्पण कर रही है।

अर्जुन—तभी तो मेरे प्राणों मे हो रहा है कि यह गई, यह चली, न मुझे तृप्ति होती है और न शान्ति ही मिलती है। ओ मेरे दुर्लभ धन, मेरे बिलकुल पास आ जा। अन्यान्य मनुष्यों की भाँति, नाम धाम, घर-बार जाति-गोत्र, देह, मन, बचन आदि के हज़ार-हज़ार बन्धनों मे बंध जा। ऐसी तरकीब कर कि तेरे अंग-अंग से लिपट कर मै निर्भयता-पूर्वक रह सकूं। क्या तेरा कोई नाम नहीं है ? यदि नहीं तो, भला मैं कौन से प्रेम-मन्त्र से अपने हृदय-मन्दिर में तेरे नाम की माला जपूंगा ? तेरा कोई गोत्र नहीं है ? यदि नहीं तो फिर कौन से मृणाल से इस पद्मिनी को बाँध रक्खूंगा ?

चित्राङ्गदा—नहीं-नहीं, कुछ नहीं है। जिसको बाँध रखना चाहते हो वह बन्धन को जानती ही नहीं है। वह सुनहली बदली है, फूलों की खुशबू है, लहरों की गति है।

अर्जुन—जो ऐसे को प्यार करे, वह तो निश्चय अभागा है! प्रेम के हाथ में आकाश-कुसुम न दो! प्रियतमे, उसे कुछ ऐसा धन दो कि जिसे सुख-दुख के भले-बुरे दिनों में हृदय से चाँप कर रक्खा जा सके।

चित्राङ्गदा—अभी तो पूरा एक वर्ष भी न हुआ, क्या इतने में ही उपराम हो गया? हाय हाय! अब मेरी समझ में आया कि पुष्पों की परमायु जो थोड़ी सी होती है यह उनपर देवता का बड़ा भारी आशीर्वाद है। यदि बीते हुए वसन्त के खिले हुए कुसुमो के हाथ ही मेरे इस शरीर का पतन हो जाता तो आदर से इसका अन्त होता। पार्थ! जितने कुछ दिन इस शरीर में सौन्दर्य छटा है उतने ही दिनों से उसके आनन्द मधु का अच्छी तरह पान कर लो—मधु को निःशेष कर दो, कुतुहलपूर्वक अपनी आशा को पूरी कर लो। फिर स्मृति के भुलावे में पड़ बार-बार लौट-लौट कर न आना, अपनी दशा उस भौंरे की सी न बनाना जो कल सायंकाल के समय छिन्नकुसुम माधवीलता के आस-पास पराग रस से अपनी प्यास को बुझाने के लिये मंडराता फिरता था।

---

## वनवासी और अर्जुन

वनवासी—हाय, हाय। अब कौन रक्षा करेगा?

अर्जुन—क्यों, क्या हुआ?

वनवासी—मूसलधार वर्षा के समय पार्वतीय जलौघ जिस वेग से आता है उसी वेग से, गाँवों का विनाश करने के लिए डाकुओ का दल का दल उत्तरपर्वत पर से निकल कर बढ़ा चला आ रहा है।

अर्जुन—इस राज्य में क्या कोई रक्षक नहीं है ?

वनवासी—दुष्टों का दमन करने वाली राजकुमारी चित्राङ्गदा थीं। उनके आतङ्क से राज्यभर मे यम के भय के सिवा और कोई भय नहीं था। परन्तु सुना है कि वे अज्ञातभ्रमण व्रत को धारण कर तीर्थ-यात्रा करने को गई हुई हैं।

अर्जुन—क्या इस राज्य की रक्षक एक स्त्री है।

वनवासी—हाँ, एक ही देह से वे अनुरक्त प्रजा की मा-बाप दोनों है। स्वेन में राजमाता और बलवीर्य मे महाराज हैं।

( चित्राङ्गदा का प्रवेश )

चित्राङ्गदा—स्वामी, क्या सोच रहे हो ?

अर्जुन—राजकुमारी चित्राङ्गदा कैसी है, इस बात पर विचार कर रहा हूँ। सैकड़ों मनुष्यों के मुख से उसकी नई-नई कहानियाँ और नये-नये वृत्तान्त सुनता हूँ। इसीसे विचार उठ रहा है कि वह कैसी होगी !

चित्राङ्गदा—वह तो कुरूप और कुत्सित है। ( हाथ के इशारे से बताती हुई ) ऐसी बाकी भौंहे उसकी नहीं है और नहीं हैं उसकी ऐसी जादूभरी काली कीकियाँ। उसके बलवान और कठिन भुज लक्ष्यवेध करना जानते हैं, परन्तु इस तरह कोमल नागपाश मे वीर शरीर को जकड़ नहीं सकते।

अर्जुन—परन्तु मैंने तो सुना है कि वह स्नेहभाव में नारी है और बल वीर्य में पुरुष है !

चित्राङ्गदा—हरे हरे ! यही तो उसका दुर्भाग्य है ? स्त्री यदि स्त्री हो, केवल वसुन्धरा की शोभा हो, कान्तिमयी हो, प्रेम भरी हो, अनेक प्रकार से मिल कर सौ-सौ विभ्रम करती हो, रोते-हंसते उठते-बैठते आड़ी-टेढ़ी होते भाँति-भाँति की भाव-भंगी दिखलाती हो, और स्नेह-सेवा के सुहाग से सदा भरीपुरी होकर विलसती हो, तो उसका जन्म सफल है, कीर्ति और बलवीर्य की शिक्षा से उसको क्या आनन्द मिल सकता है ? यदि आप उसे कल पूर्णा-नदी के तट पर के उस जंगल के शिवालय में देख पाते तो हंसकर चले जाते !—हाय हाय । आज आपको स्त्री के सौन्दर्य पर ऐसी अरुचि हो गई कि आप स्त्री मे पौरुष का मज्जा खोजने को तत्पर हो रहे हो ।

आओ नाथ देखो शैलगुहा के पास वह गहरी छाया देख पड़ती है । वहीं पर मैंने कोमल कोमल हरी-पीली पत्तियों को चुन और उन्हें झरने के जल से शीतल कर मधुर-मृदु-शय्या बनाई है—सुनो, तरुपल्लवों की गाढ़ छाया में बैठे हुए कबूतर कलान्त कण्ठ से 'गटरगूं गटरगूं' करते हुए कह रहे हैं कि समय जा रहा है, छाया के नीचे होकर ही कलकल करती हुए नदी बही जा रही है । शिला-खण्ड के एक-एक स्तर की, सरस स्निग्ध जलार्द्र और श्याम सैवार अपने कोमल अधर से नयनों का चुम्बन कर रही है । आओ नाथ, उस विरल विश्राम के स्थान पर चलो ।

अर्जुन—आज नहीं प्यारी ।

चित्रागदा—क्यों नाथ ?

अर्जुन—सुना है कि डाकुओं के झुण्ड के झुण्ड गाँवों का विध्वंस करने को चले आ रहे हैं, मैं तो गरीबों की रक्षा करूंगा ।

चित्राङ्गदा—प्रभो, आप इसकी कोई चिन्ता न कीजिए। तीर्थयात्रा को जाने के पहले ही राजकुमारी चित्राङ्गदा सब ओर दिशा दिशा में बड़े होशियार सिपाहियों के पहरे बिठला गई है और भय के जितने मार्ग थे उन्हें बुद्धिमानी के साथ बन्द कर गई है।

अर्जुन—फिर भी प्यारी, मुझे जाने की आज्ञा दे। मैं अपने कर्तव्य का पालन कर अभी थोड़ी देर में लौट आता हूँ। बहुत दिनों से ये क्षत्रिय बाहु अलसा रहे हैं, इन दोनों क्षीण-कीर्ति भुजाओं को फिर नये गौरव से भर लाता हूँ। तब ये तेरे मस्तक के नीचे रखने योग्य उपधान ( सिराहना ) हो जायंगे।

चित्राङ्गदा—यदि न जाने दूँ, यदि बाँध रक्खूं तो क्या बाहु-बन्धन को तोड़ कर चले जाओगे? अच्छा जाना ही हो तो जाओ, परन्तु याद रखना कि एक बार बेल टूटी कि टूटी, फिर जुड़ती नहीं। यदि तृप्त हो गए तो जाओ मैं मना नहीं करती; किन्तु तृप्त नहीं हुए हो तो स्मरण कर लो कि सुखलक्ष्मी चंचल है वह किसी के लिये बैठी नहीं रहती। वह किसी की सेवा करनेवाली दासी नहीं है। जितने दिन वह प्रसन्न रहती है। उतने दिन स्त्री-पुरुषों बड़ी सावधानी के साथ उसे अपनी आँखों के सामने ही रखते हैं और वह उन स्त्री-पुरुषों को रातदिन अपनी सेवा में खड़े के खड़े रखती है। जिस सुख की कली को छोड़कर आप जाओगे, सायंकाल को कर्मक्षेत्र से लौटने पर आपको जान पड़ेगा कि उस कली की सारी पंखड़ियाँ धूल में झड़ पड़ी हैं। उस समय आपको अपना सारा कर्म व्यर्थ जान पड़ने लगेगा और जीवनभर के लिये अतृप्ति का एक पछतावा खड़ा हो जायगा! आओ नाथ, बैठो। क्यों आज ऐसे अन्य-

मनस्क हो रहे हो ? किसकी बात सोच रहे हो ? चित्राङ्गदा की ? आज उसका ऐसा भाग्य क्यों है ?

अर्जुन—सोच रहा हूँ कि वीराङ्गना ने ऐसा कठिन व्रत क्यों धारण किया ? उसे कमी क्या है ?

चित्राङ्गदा—उसे कमी है ? था ही क्या अभागिनि के पास ? वीर्य ने गगनभेदी बड़े-बड़े सुदुर्गम किले चारों ओर बना कर उसके स्त्री-हृदय को बन्द कर रक्खा था। रमणी स्वाभाविक रीति से अन्तःपुर में रहनेवाली होती है। वह अपने स्वरूप को हृदय में छुपाए रहती है। यदि हृदय में छुपे हुए स्वरूप का प्रतिबिम्ब शरीर की शोभावाली कान्ति मे न झलके तो उसे कौन देख सकता है ?—उसे क्या कमी है ! अरुण के लावण्य की रेखा से सदा के लिये वंचित हो जाने पर जैसे उषा निष्प्रभ हो न पड़े, वैसे ही वीर्य के शैल-शिखर पर सैकड़ों अंधकार में छुपकर बैठी रहनेवाली छबिहीन वह अकेली नारी है। उसे कुछ कमी नहीं है ? जाने भी दो उनकी बातों को ! उसका इतिहास ऐसा नहीं है कि पुरुष को श्रुति-मधुर जान पड़े।

अर्जुन—कहे जा, कहे जा प्रिये। मेरी लालसा उसकी बातें सुनने के लिये बराबर बढ़ती ही जा रही है। उसके हृदय को मैं अपने हृदय में अनुभव कर रहा हूँ। मुझे जान पड़ने लगा है कि मैं कोई प्रवासी हूँ। और मध्यरात में किसी परम सुंदर प्रदेश मे प्रवेश कर रहा हूँ। नदी, पहाड़ और वनभूमि सब सो रहे हैं। सफेद सफेद अटारियों वाली विशाल नगरी की कुछ-कुछ झलक सी देख पड़ती है। सागर की गर्जना-सी सुन पड़ती है। प्रवासी बड़ी उत्सुकता के साथ प्रतीक्षा करता है कि कब प्रभात हो और कब नगर का सौन्दर्य देखूं, वैसा ही मेरा हृदय उस

( चित्राङ्गदा ) के लिए उत्सुक हो रहा है। कहे जा, कहे जा, मैं उसका वृत्तान्त और सुनूँ।

चित्रांगदा—अब और क्या सुनोगे !

अर्जुन—प्रिये, मैं उसे अश्वारोही के रूप में देख पाता हूँ। बायें हाथ में बिना किसी प्रकार के आयास के, लगाम थाम रक्खी है और दाहिने हाथ में धनुषबाण लिए है, मानो विजय लक्ष्मी सुहा रही है। आर्त प्रजाजन को वह वर और अभय-दान दे रही है। गरीबों के घर जाने में राजा महाराज समझते है कि हमारा नाम मर गया, परंतु माता के रूप में वहीं पर जाकर वह दयामृत की वर्षा करती है। सिंहानी के समान वह अपने बालकों की रक्षा करती है कि कोई शत्रु मारे भय के पास भी नहीं फटकने पाता। दयामयी जगद्धात्री के समान निर्भय, निःसंकोच और सुप्रसन्न वदन से वीर्यसिंह पर सवार होकर वह घूमती फिरती है। रमणी के दोनों कमनीय भुजाओं के उस विशाल बल-विक्रम की संकोच रहित स्वाधीनता के सामने रणझण करते हुए कंकण-किङ्कणी कोई चीज नहीं है—अयि वरारोहे ! बहुत दिनों से कर्म-हीन हुए ये मेरे प्राण शिशिर की दीर्घ निद्रा से उठे हुए, भुजंग के समान अशान्त होकर उछल रहे हैं। आ, हम दोनों साथ-साथ सवार होकर चंचल घोड़ों को बड़े वेग से दौड़ावें। दो प्रकाशमान ग्रह बड़े वेग से जाते हों इस तरह इस कुन्द वातावरण में-से निकल चलें। इस तीव्र पुष्पगन्ध की मदिरा से नींद की घोर घुमेरी पाये हुए जंगल के अंध-गर्भ से बाहर हो जायं।

चित्राङ्गदा—हे कौन्तेय ! यदि मैं उस लालित्य को इस कोमल भीरूपन की ओर स्पर्श से भी कुम्हलाने वाले शिरीष-पुष्प से भी सुकुमार इस रूप को पराये वस्त्रों के समान छिन्न

भिन्न कर घृणा के साथ पैरों में फेंक दूँ तो क्या आप इस हानि को सहन कर सकोगे! कामिनी की कपट कला और जादू भरे मायाजाल को दूर कर यदि लचीली लता की तरह संकोच से न लच जाऊं, और पर्वत के तेजस्वी तरुण तरु के समान आनंद-वायु से लहराती हुई सीधी और सन्उन्नत होकर खड़ी हो ज तो क्या पुरुष की निगाह में अच्छी जचूंगी! रहने भी उसकी अपेक्षा यही अच्छा है! यह यौवन मेरा दो दिन कीमती धन है। इसे सजा कर मैं बड़ी सावधानी से रक्खूंगी आपके आने की बाट देखती रहूँगी। समय पर जब आवेंगे तब लबालब भरे हुए देहपात्र से आपको सुधाप कराऊंगी। सुखस्वाद करते-करते आपको थकावट जान पड़े आनन्द से काम करने को चले जाना। जब मैं पुरानी हो जा तब मैं, आप कहेंगे वहीं पर कहीं-न-कहीं पास ही प रहूँगी।—पार्थ! रात की सहचरी यदि दिन की कर्मसहच बने, और दाहिने हाथ जैसे बांये हाथ का साथ देता है वैसे पुरुष का साथ स्त्री दे, तो क्या वह वीर के प्राणों को सुखदा जान पड़ेगी?

अर्जुन—मैं तेरे रहस्य को कुछ भी नहीं समझ पाता हूँ इतने दिन से साथ हूँ तो भी कुछ पता नहीं चलता। ऐसा भा होता है कि सदा साथ रह कर तू मुझे धोखे में रख रही है देवता के समान प्रतिमा के भीतर रहकर तू मुझे अनमोल चुंबन रत्न और आलिङ्गन सुधा का दान कर रही है। तू स्वयं कुछ लेती नहीं है। लेना छोड़कर कुछ चाहती तक नहीं है। यह अंगहीन और भाषाहीन प्रेम अंतःकरण में परिताप पैदा किये देता है तेजस्विनी! बातचीत के बीच में तेरा परिचय मिल रहा है। उसके सामने यह सौन्दर्य-राशि मुझे केवल मिट्टी की मूर्ति जान

पड़ती है, निपुण कारिगर की बनाई एक यवनिका मालूम होती है। बीच-बीच और एक खयाल उठता है कि रूप तुझे धारण करने में असमर्थ है। वह ढलमल करता हुआ काँप रहा है। नित्य प्रगट होनेवाली हँसी में जान पड़ता है आँसू भरे हुए हैं और वे बीच-बीच में छलछल करते उमड़ पड़ते हैं कि मुहूर्त भर में परदा फट पड़ेगा।—साधक के सामने भ्रान्ति पहले मनोहर माया की काया धर आती है, इसके बाद वेशभूषा से रहित सीधा-सादा सत्य भीतर और बाहर प्रकाश फैलाता हुआ देख पड़ता है। तेरा वही सत्य स्वरूप कहाँ है, मुझे उसका दान कर और मेरा जो कुछ सत्य स्वरूप हो उसे ग्रहण कर। बस ऐसा मिलन ही सदा सर्वदा का मिलन है। उसमें किसी तरह का उपराम नहीं होता—किसी प्रकार को थकावट नहीं होती।—ये आँसू, क्यों प्यारी ? बाहु में मुंह को छुपाकर यह व्याकुलता कैसी ? क्या मैंने कुछ चोट पहुँचाई प्रिये ! अच्छा इस बात को ही जाने दो। यह मनोहर रूप ही मेरे पुण्यों का फल है। यही मेरा सौभाग्य है कि यौवन-यमुना की परली पार से बसंत समीर के साथ आता हुआ संगीत बीच-बीच में सुनाई। पड़ता है। यह वेदना, मेरे सुख का अधिक सुख और आशा की अधिक आशा है। यह वेदना हृदय से भी बहुत बड़ी है, इसीसे ऐसा जान पड़ता है कि यह हृदय की व्यथा है।

## मदन, वसन्त और चित्राङ्गदा

मदन—आज आखिरी रात है।

वसन्त—( चित्राङ्गदा से ) आज की रात पूरी होते ही तेरे अंग की शोभा वसन्त के अक्षय भाण्डार में लौट जायगी। तेरा अधर रांग पार्थ की चुम्बनस्मृति को भूलकर लता के दो नवीन किसलयों में प्रकट होगा। तेरे अंग का रंग सैकड़ों मनोहर फूलों

में नयारूप धारण करेगा और नवीन जागृति में पूर्व जन्म की कथा को स्वप्न के समान छोड़ देगा।

चित्राङ्गदा—हे अनङ्ग! हे वसन्त! तब क्या आज रात को ही मेरे रूप की को इतिश्री है! तब तो उसे आखिरी रात के अन्त दीपक की अंतिम लौ की भांति एक दम उज्ज्वलतम कर दीजिये!

मदन—बहुत अच्छा, ऐसा ही होगा। मित्र, तब तू बड़े वेग से श्वास भरकर दक्षिण पवन को चला। ज्यों मन्द पड़ा हुआ यौवन का सोता फिर नये उल्लास के साथ अंग अंग में हिलोरें लेने लगे। मैं भी आज अपने पाचों शरों का वार कर रात की नींद को भेदे देता हूँ और बाहुपाश में बंधे हुए प्रेमी जोड़े को भोग वती नदीत केरङ्गों में सराबोर किये देता हूँ।

---

## आखिरी रात

अर्जुन और चित्राङ्गदा।

चित्राङ्गदा—प्रभो, आपका मनोरथ सिद्ध हो गया? इस सुगठित, सुललित और नवोनत कोमल सौन्दर्य में जितना सौरभ और मधुरस था सबका उपभोग कर लिया? कुछ कसर तो न रह गई? और भी कुछ इच्छा है? मेरे पास जो कुछ था, क्या सब बीत गया? नहीं प्रभो, नहीं बीता! भला-बुरा अब भी मेरे पास कुछ बच रहा है। आज मैं उसे भी समर्पण करूंगी।

आपको रुचिकर होंगे, ऐसा सोचकर प्रियतम! बड़ी साधना के साथ ये सौन्दर्यकुसुम स्वर्ग के नन्दनवन से लाई और आपके

चरणारविन्द पर चढ़ा दिए। यदि पूजा पूर्ण हो गई हो तो प्रभो, आज्ञा दीजिए कि इस निर्माल्य की टोकरी को मैं मन्दिर के बाहर खाली कर आऊं। अब आप अपनी इस चरण किङ्करी पर प्रसन्नता भरे अपाङ्ग पात कीजिए।

जिस कुसुमावली से मैंने पूजा की है उस कुसुमावली के सदृश्य मधुर सुकोमल और सर्वाङ्गसुन्दर मैं कभी नहीं हूँ प्रभो, मुझमें दोष है, गुण है, पाप है, पुण्य है, कुछ दीनता है, और है जन्म जन्म की तृप्त न होनेवाली कुछ तृषा। मैं तो संसार मार्ग की प्रवासिनी हूँ। मेरे कपड़े धूल में सने हुए हैं, मेरे पाँवों में घाव पड़े हुए हैं। दो घड़ी के जीवन वाली कुसुममावली के समान निष्कलङ्क लावण्य मेरे पास कहा से आवे? परन्तु मेरे पास एक अक्षय और अमर वस्तु है। वह नारी-हृदय है। इस पृथ्वी की मिट्टी से पैदा हुए इस खाकी पुतले में सुख-दुख, आशा-निराशा लज्जा-भय, दुर्बलता-व्यथा, नेम-प्रेम इत्यादि सब कुछ मनोविकार एक साथ इकट्ठे हुए हैं। इसमें एक बड़ी भारी असीम और अनन्त अपूर्णता। कुसुम सौरभ से तृप्त हो गये हो तो अब इस जन्म जन्मान्तर की चरणानुरागिणी दासी पर कृपा दृष्टि कीजिए।

---

## सूर्योदय।

( घूंघट खोलकर। )

चित्राङ्गदा—राजेन्द्र-नन्दिनी चित्रांगदा मैं ही हूँ। कदाचित याद पड़ता होगा कि एक दिन उस सरोवर के तटपर शिवालय मे एक स्त्री दिखाई दी थी। जो सुन्दरी न थी, परन्तु जेवरों से लदी हुई थी, जिसने लज्जा छोड़ कर न जाने क्या क्या कहा था, और

पुरुष की आराधना पुरुष की भांति करने लगी थी। आपने उसकी उपेक्षा की थी! अच्छा ही किया था। यदि आप उसे ग्रहण कर लेते तो जीवन भर अनुताप के मारे उसका हृदय जला करता। प्रभो! वह स्त्री मैं ही हूँ। वह हूँ तो भी मैं वह नहीं हूँ, वह तो मेरा एक तुच्छ स्थूल देह था! इसके बाद मैंने वसन्त के बरदान से एक वर्षभर के लिये अनुपम रूप पाया। मैंने अपनी कला के प्रभाव से वीर हृदय को थका दिया। वह भी मैं नहीं हूँ मैं तो चित्रांगदा हूँ—

न तो मैं देवी हूँ और न मैं साधारण रमणी ही हूँ। पूज कर माथे पर चढ़ाओ ऐसी भी नहीं हूँ तो तुच्छ कर पालन पोषण किया करो वह भी नहीं हूँ यदि मुझे सङ्कट के विकट मार्ग में साथ रक्खो, यदि मुझे कठिन-कठिन चिन्ताओं में भाग लेने दो, यदि मुझे महा कठोर व्रतों में सहायता देने की अनुमति दो और यदि मुझे सुख दुख के समय सहचरी होने दो तो जान पाओगे कि मैं कैसी हूँ—यदि वह पुत्र रूप में प्रकट हुआ तो उसे मैं बचपन से वीरोचित शिक्षा दूँगी और एक दिन उसे उसके पास पूर्ण पराक्रमशाली दूसरा अर्जुन बनाकर भेज दूँगी तब जानोगे प्रियतम! मैं क्या हूँ! आज तो मैं केवल आपके चरणों में समर्पित होती राजेन्द्रनन्दिनी चित्रांगदा!

अर्जुन—प्रिये आज मैं कृतकृत्य हुआ।



